**"लबेचू जनगणना १९९३", एक ऐसा दुष्कर अनूठा कार्य जिसे करने मे हर कोई हिचक रहा था; पूर्ण करने पर कार्य कर्त्ताओं को बधाई समाज का अभिनन्दन**



स्व धरमचंद चदौरिया निधन 3 4 94

श्री सिद्ध क्षेत्र सोनागिर जी मे निज धर्मशाला निर्माण की प्रेरणा देने वाले सरल हृदयी

# स्व. धरमचंद चंदौरिया

की स्मृति को शत्-शत् नमन्

# हार्दिक श्रद्धान्जलि

**भातृगण**

| | | |
|---|---|---|
| गुलाबचंद | सौ. शिव्या जैन | (जैतपुर) |
| राधामोहन | सौ. गंगाबेन | (अमजनगाव) |
| नरेशचंद | सौ. शांता बेन | (बुलियापुर) |

**भतीजे**

- *प्रकाशचद मौ गीतारानी (वर्धा)*
- *प्रमोद कुमार सौ ऋतु (खिरकिया)*
- *दिलीप कुमार सौ रश्मि (दिल्ली)*
- *नीलेष कुमार सौ (कानपुर)*
- *प्रदीप कुमार मौ सुनीता (इटावा)*
- *सतीश कुमार सौ छाया (हरदा)*
- *राजेश कुमार सौ नीता (मेहसाणा)*
- *विनोद कुमार सौ शोभा (अ नगर)*

## "लबेंचू जनगणना १९९३" पुस्तिका प्रकाशन" पर कार्यकर्ताओं को बधाई

# लबेंचू समाज का हार्दिक अभिनन्दन

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| चन्द्रभान सौ. शकुन्तला देवी (भिण्ड) | सजय कुमार | सौ. | अनीतारानी | (दिल्ली) |
| श्रीमती विमलादेवी पत्नी स्व. इन्द्र कुमार (खड़गपुर) | पवन कुमार | सौ. | अनीता जैन | (आगरा) |
| फोन - (S) - 333535, 330490 | पकज कुमार | सौ. | मिताली जैन | (वाराणसी) |
| (R) - 311996, 311587, 311657 | राजेश कुमार | सौ. | सध्या जैन | (कलकत्ता) |
| STD - 0542 | | | | |

फर्म

## मोतीचंद केशरीचंद सिंघई

## आई. के. सिल्क इण्डस्ट्रीज

(थोक साड़ी, सिल्क, बनारसी साड़ी के आढ़ती)

## संजय कुमार पवन कुमार सिंघई

सोरा कुंआ, वाराणसी

# लवेंचू समाज 1993

## अखिल भारत वर्षीय दिगम्बर जैन लवेंचू समाज का

## पारिवारिक दर्पण



# ऐतिहासिक प्रथम् पुष्प

प्रकाशक

## लवेंचू जनगणना 1993 समिति

32, सदर बाजार भिण्ड (म. प्र.)

प्रधान सम्पादक—[illegible], भिण्ड
सहायक सम्पादक—[illegible], भिण्ड

संरक्षक—[illegible], भोपाल
अध्यक्ष—[illegible] कुमार [illegible], भिण्ड

कोषाध्यक्ष—अजित कुमार बकेवरिया, भिण्ड
सदस्य—विमल कुमार सिंघई, भिण्ड

मुद्रक—श्री राधिका प्रकाशन, भोपाल
फोन - 550487
कम्प्यूटर कला—अल्का कम्प्यूटर्स, ग्वालियर
फोन - 326508
फोटू कला—मोहन फोटू स्टूडियो, भिण्ड

प्राप्ति स्थल— 32, मुख्य मार्ग, भिण्ड
(म.प्र.)
मूल्य—80/- सहयोग राशि

# संपादक की कलम से.......

आज "लबेचू जनगणना 93 लबेचू समाज के पारिवारिक परिचय की पुस्तक आपके हाथो मे सौपते हुये हर्ष है । इस जनगणना के अखिल भारतीय कार्यक्रम ने हमे बहुत से खट्टे मीठे अनुभव दिये है जो वर्तमान समाज की सोच के द्योतक है ।

सिरसागज की एक बारात मे 22-1-1993 को श्री सूरज पोतदार के सानिध्य मे सभी सदस्यो ने जनगणना का कार्य चुनौती के रूप मे लिया था क्योंकि पूर्व मे कानपुर एव कलकत्ता मे इस हेतु प्रयत्न किये जा चुके थे । लबेचू समाज की जागरुकता को देखते हुये यह सोचा था कि हमने इधर से पत्र दिया, उधर से जवाब आयेगा । यही तथ्य ध्यान मे रख कर अपने परिचितो, मित्रो, रिश्तेदारो, कार्य कर्ताओं को तैयार सामग्री (प्रचार-हेतु) के साथ जवाबी टिकट लगा लिफाफा भी भेजा ।

किन्तु आज तक 3/4 जवाबी लिफाफे तो आये ही नही, कुछ महानुभावो ने उत्तर देना तो दूर लिफाफा प्राप्ति मे ही मना कर दिया । कुछ कर्मठ कार्यकर्ता तो लिफाफा अपनी कारो मे या रिशतेदारो के घर पर ही रखा छोड गये, समाज के प्रमुख गढ़ कहे जाने वाले क्षेत्र जैसे कलकत्ता, करहल, सिरसागज, खडगपुर आदि शहरो से फार्म भागीरथ प्रयत्नो के बाद प्राप्त हुये । कुछ अधूरे-अपूर्ण । कुछ प्रमुख जगह जैसे विदिशा, इलाहाबाद, वाराणसी आदि शहरो मे स्थानीय कार्यकर्ताओं के स्पष्ट इकार के बाद भिण्ड से कार्यकर्ताओं ने पहुचकर फार्म प्राप्त किये कलकत्ता के एक प्राचीन प्रतिष्ठित परिवार ने तो समाज के बारे मे अशिष्टता म बोलते हुय फार्म भरने से ही इकार कर दिया और इसी कारण इस जनगणना मे उनका नाम व परिचय दने मे असमर्थ हूँ । कलकत्ते से एक नया तथ्य प्रकाश मे आया है "जो बालक उनके रिश्तेदारो ने (परिवारो म नही) दत्तक-पुत्र बनकर गोद लिये है, वही बालक बड़े होकर अपने पूर्व पिता की अलल लिखना चाह रहे है जिस गद्दी पर गोद गये है वह अलल लिखे जाने म उनकी आपत्ति आई ।" शायद यही कारण कलकत्ता - कथित परिवार द्वारा उनके व्यवहार का रहा हो । हालाकि उन्होने अपने पुत्रा की शादियाँ तो लबेचू परिवार मे ही की है ।

उपरोक्त स्थितिया दर्शाती है कि समाज को अपने उत्थान के मद मे ऐसे कार्यों मे कोई दिलचस्पी शेष नही बची ।

एक ओर जहा हम समाज-एकता के प्रयास कर रहे है वहा उपरोक्त परिस्थितिया दर्शाती है कि समाज ऐसे कार्यों को प्रोत्साहन नही दे पा रहा, हम विगत भूतकाल की ओर देखते है कि स्व प झम्मनलाल तर्क तीर्थ चदौरिया की प्रेरणा एव स्व मोहनलाल पोतदार कलकत्ता के सहयोग से स्व श्री ताराचद रपरिया (आगरा) द्वारा जितने भी कार्य समाज उत्थान या समाज सुधार के लिये किये गये उनके प्रयासो का ही फल है कि लबेचू समाज को आज हम इतना सुधारा हुआ पाते है । दिगम्बर जैन समाज के दूसरे वर्गों मे लबेचू समाज को जो प्रतिष्ठा, ख्याति प्राप्त है उसका श्रेय स्व श्री ताराचद रपरिया को ही है जिसे नकारा नही जा सकता ।

*भदावर क्षेत्र से दूर रहने वाले शहर कस्बों ने इस जनगणना कार्य को जो महत्व दिया है वह अभूतपूर्व है । मेहसाणा, भोपाल, मुर्तिजापुर आदि जगहो से सर्व प्रथम फार्म प्राप्त हुये सभी जगहो क्षेत्रो से इस कार्य मे पूर्ण सहयोग दिया, इन्ही सहयोग प्रयासों के फलस्वरुप 'डायरेक्टरी' आपके समक्ष प्रस्तुत है । आप आश्चर्य करेगें कि इस पुस्तक की अनुमानत लागत 100 रुपये है परन्तु सभी को सुलभ कराने के लिये हमने 31-12-93 तक रियायती मूल्य सिर्फ 15 रुपये प्रसारित किया था, फिर भी सिर्फ करीब 400 व्यक्तियो द्वारा ही डायरेक्टरी प्राप्ति हेतु राशि भेजी गई । जब कि समाज के करीब 3000 परिवारो का नामाकन इस पुस्तक मे दर्शित है ।*

*लबेचू समाज के विशिष्ट जन जैसे डॉक्टर, एडवोकेट, कवि, उद्योगपति, राजनीतिक, विदेशी प्रवासी स्वर्गीय स्वतत्रता सग्राम सैनानी आदि का अलग के परिशिष्ट इस पुस्तिका मे देने का प्रयास किया था परन्तु उचित सहयोग नही मिलने से यह परिशिष्ट देने मे असमर्थ रहा ।*

*इस पुस्तक प्रकाशन मे बहुत सावधानी बरतने के बाद भी भूले होना स्वाभाविक है । भूलो के बारे मे आप हमे पत्र से सूचित करे, कुछ शहर परिवारो के फार्म भी इसमे सम्मिलित नही हुये जो कि किसी कारण छूट गये है उनकी जानकारी भी आप हमे भेजे हम पूरक डायरेक्टरी प्रकाशित कर उनको भी सही स्थान देगे । इसी के साथ हम समाज से विनती करते है कि आप सामाजिक कार्यो मे कार्यकर्ताओं का तनमन धन से सहयोग करे जिससे कार्यकर्ताओ मे यह भावना प्रवलवती होवे कि समाज भी कार्यकर्ताओं को महत्व देता है ।*

**सुना नहीं हमने कभी मौसम का कहना**
**अपनी तो मंजिल है बस चलते रहना**



**वीर सेवक चंदौरिया**

**प्रधान संपादक**
**"लबेचू जनगणना 93"**
**32 सदर बाजार भिण्ड**
**दूरभाष - 33454**

***हमने है ठाना - समाज को समाज से मिलाना***

# संरक्षक की ओर से

लवेंचू जैन समाज की जनगणना कर डायरेक्टरी के रूप में उसके प्रकाशन की कल्पना ने डेढ़-दो वर्ष पूर्व जब जन्म लिया, तब हमें उम्मीद थी कि यह कार्य हम शीघ्र ही पूर्ण कर लेंगे। पूरे भारत में लवेंचू जैन परिवारों की संख्या असीमित तो है नहीं। कुछ हजार ही परिवार तो होंगे। उनके बारे में जानकारी एकत्र करना हमें एक सहज और आसान कार्य लगा था लेकिन जब काम शुरू हुआ तो पता चला कि यह काम उतना सहज नहीं है जितना कि हमने सोचा था। वास्तव में, काम तो कोई बहुत मुश्किल नहीं था, लेकिन समाज के लोगों से तत्परतापूर्वक प्रत्युत्तर की हमने जो अपेक्षा की थी, वह पूरी नहीं हुई। कई बार स्मरणपत्र भेज कर निवेदन करने के बाद भी, अनेक लोगों ने अपने परिवार के बारे में जानकारी निर्धारित प्रपत्र में भरकर नहीं भेजी। इसी कारण डायरेक्टरी के प्रकाशन में किंचित विलम्ब हो गया है। यही कारण है कि इस डायरेक्टरी में भारत के समस्त लवेंचू जैन समाज के बारे में जानकारी होने का दावा हम नहीं कर सकते। हमारा यह पहला प्रयास है, इसी दृष्टिकोण से डायरेक्टरी की समीक्षा करने का आपसे अनुरोध है।

अंत में, लवेंचू डायरेक्टरी के प्रधान सम्पादक श्री वीरसेवक जैन और उनके साथियों को मैं बधाई देना चाहूंगा जिनके अथक प्रयास और लगन के कारण ही इस डायरेक्टरी का प्रकाशन संभव हो पाया है।

[signature] पोतदार

# क्षमा वीरस्य भूषणम्





इस डायरेक्टरी मे यथा सभव सभी परिवारो की पारिवारिक सूची प्रकाशीत करने की हमने पूरी-पूरी चेष्टा की है, फिर भी लम्बे अन्तराल मे कुछ परिवारो की सूची मे परिवर्तन सभव है जिसका मुद्रण के पश्चात् सशोधन सम्भव नही था एव हमारे अथक प्रयास के बावजूद भी यदि किसी परिवार से सम्पर्क स्थापित करने मे हम आसमर्थ रहे हो और उनकी पारिवारिक सूची प्रकाशित नही कर पाये हो तो उन परिवारो के प्रति हम क्षमा प्रार्थी है ।



इस निर्देशिका हेतु पारिवारिक सूची प्राप्त करते समय, विज्ञापन प्राप्त करते समय हमारे कार्यकर्ताओं द्वारा किसी भी व्यक्ति या समाज के प्रति अज्ञानतावश कोई अशिष्ट, अशोभनीय या कटु व्यवहार हुआ हो या इस निर्देशिका मे मुद्रित सामग्री से किसी की भावना विशेष को कोई ठेस पहुँची हो तो उसके लिये हम क्षमा प्रार्थी है ।



मुद्रण के मध्य किसी भी प्रकार की कोई त्रुटि न रहे, यह हमारी बरावर ही चेष्टा रही है फिर भी यदि कोई त्रुटि हमारे प्रबुद्ध पाठक वर्ग की दृष्टि मे आये तो उसके लिये भी हम क्षमा प्रार्थी है ।



हमारे अथक प्रयास के बावजूद भी इस निर्देशिका के प्रकाशन मे विलम्ब हुआ एव हमारे प्रबुद्ध पाठक वर्ग को इसके लिये काफी प्रतिक्षा करनी पडी इसके लिये भी हम क्षमा प्रार्थी है ।



. . . . . . कृपया क्षमा करेगे ।

**क्षमाप्रार्थी**

**महेन्द्र कुमार चंदौरिया,** अध्यक्ष, लवेचू जनगणना समिति १९९३

# आभार



हम अत्यत ही आभारी है निम्नलिखित कार्यकर्ताओं के सहयोगियो के जिनके अपार सहयोग मे हम यह ''लबेचू जनगणना 1993 पुस्तिका प्रकाशित कर सके । घर घर जाकर परिचय प्राप्त कर लिपिबद्ध करना समाज के प्रति परिवार के उद्‌गार धीरज से सुनना, कुछ उलाहने भी सुनना कोई मामूली कार्य नही है जो हमारी सहयोगियो द्वारा किया गया । हम उनके भी आभारी है जिन्होने डायरेक्टरी प्रकाशन हेतु अपने बहुमूल्य सुझाव देकर हमे मार्ग दर्शन दिया।

स्व श्री मागीलाल जी हरदा, श्री प्रभाषचद जी रपरिया भिण्ड (विदिशा), श्री सतोषी लाल जी रावत मेहमाणा, श्री इन्द्र कुमार जी रपरिया सिरसागज, श्री प्रेमचद बजाज भिण्ड, श्री कैलाशचद रावत जैतपुर, श्री जवाहर लाल पौद्दार कलकत्ता, श्री सतीशचद जी रपरिया आगरा, श्री विमल कुमार चदौरिया बम्बई श्री सुरेन्द्र कुमार बजाज देहली, श्री मोहन कुमार सिघई, श्री सुशील कुमार सिघई कानपुर, श्री अशोक कुमार बकेवरिया इटावा श्री अनिल कुमार चदौरिया, श्री अजय कुमार चदौरिया ग्वालियर, श्री राकेश कुमार रपरिया अटेर श्री मनोज कुमार पोद्दार वाह श्री भद्र कुमार बजाज, श्री कमल कुमार रपरिया करहल, राजा बाबू बकेवरिया जसवत नगर, श्री किशोर कुमार सिघई वाराणसी, श्री गुलाबचद रावत भोपाल, श्री अरूण कुमार पोद्दार फिरोजाबाद, श्री प्रकाशचद चौधरी इन्दौर, श्री देवेन्द्र कुमार रपरिया भिण्ड श्री अनुराग रपरिया इटारसी, श्री महेन्द्र कुमार रपरिया खड़गपुर, श्री अशोक कुमार बकेवरिया कालाघाट, श्री अमर कुमार रपरिया (इलाहाबाद), श्री इन्द्र कुमार रपरिया (एटा), डॉ श्री सुशील कुमार कुरावली, श्री नरेशचद चदौरिया अहमदाबाद, श्री प्रेम कुमार रपरिया अहमद नगर, श्री वीरेन्द्र कुमार पोद्दार कोटा, श्री महावीर प्रसाद चदौरिया खिरकिया, श्री प्रकाशचद चौधरी इन्दौर ।



डायरेक्टरी परिवार आप सभी के दीर्घ स्वास्थ्य एव यशस्वी जीवन की कामना करता है, जिससे भविष्य मे भी आपका पथ सेवा एव सहयोग लेकर लबेचू समाज प्रगति के पथ की ओर अग्रसर रहे । शुभकामनाऐं।

**अमर कांत रपरिया, भिण्ड, सहायक संपादक**
फोन - (S) 33291 (R) 33587

## एक दुरूह कार्य

# "लबेंचू जनगणना ९३" डायरेक्टरी प्रकाशन

डायरेक्टरी प्रकाशन एक साधारण कार्य समझ कर हाथ मे लिया गया था परन्तु कार्य के मध्य मे जो कठिनाईया, परेशानिया हुई वे अकथनीय हैं । सबसे ज्यादा कठिनाई समाज के कार्यकर्त्ताओं द्वारा असहयोग के कारण हुई, जिसकी स्वप्न मे भी कल्पना नही थी, विभिन्न जगहो से पत्रो का उत्तर प्राप्त नही होना, फार्म वापिस नही आना, फार्म चाहने पर टालना आदि व्यवधान ही डायरेक्टरी प्रकाशन में देरी के मुख्य कारण रहे ।

हमने भरसक प्रयास किये है कि प्रकाशन मे भूले न ही रहे फिर भी आशका है कि अनजाने मे भूले रही होगी । कृपया आप अपनी प्रति मे भूल सुधारकर हमे सूचित करे, हम सभी प्रतियो मे भूल सुधार पत्र निकाल कर, सही कराने का प्रयास करेगे ।

डायरेक्टरी प्रकाशन मे अग्रेजी के अक्षरो के क्रम की भाति A B C D से शहरो के नाम प्रारम्भ किये गये है एव इसी भाति परिवारो के नाम प्रकाशन मे क्रम बद्धता रखी गई है । भरसक प्रयत्न किया गया है कि प्राप्त पते, टेलीफोन नम्बर आदि भी डायरेक्टरी में उपलब्ध हो ।

आशा है यह पुस्तक आपको आपके परिवार को समाज को एक दूसरे से परिचय कराने मे सहायक होगी । कृपया इस डायरेक्टरी के सबध मे अपनी सम्मति हमे अवश्य लिखें ।



अजित कुमार बकेबरिया, भिण्ड

**अजित कुमार बकेबरिया, भिण्ड**
(कोषाध्यक्ष)
दूरभाष - 2821

**हमने है ठाना - समाज को समाज से मिलाना**

# स्वकथ्य



लबेचू जनगणना 1993 पुस्तिका आपके हाथो मे सौपते हुये हमे गर्व एव हर्ष है । हम लोगो ने ता 22 I 93 को सिरसागज बारात मे जो सपना मिल कर देखा था वह आज पूर्ण हुआ इसका मुख्य श्रेय हमारे कर्तव्यनिष्ठ कार्यकर्ता श्री वीर सेवक चदौरिया को ही है जिनके अथक प्रयास, कडी मेहनत, दिमागी कसरत मे यह प्रयास सफल हुआ । इस कार्य को पूर्ण करने के लिये हम लोगो का सहयोग तो रहा ही परन्तु श्री वीरसेवक का सहयोग तो अकथनीय है, क्योकि जहा कार्य हेतु व्यक्ति की आवश्यकता हुई तभी हम लोगो का निजी स्वार्थ आडे आ गया परन्तु वह कार्य हुआ जरूर । सारे जहा से पत्राचार द्वारा ही पूरे फार्म एकत्रित किये, उन्हे नये फार्म मे सजाया, सशोधित किया, पुस्तक के लिये धन की आवश्यकता पूर्ति हेतु छापने के लिये विज्ञापन-सदेश मगवाये, बनाये, स्वीकृति कराये, रुपये प्राप्त किये, आदि ऐसे बहुत सारे कार्य है जो गिनाये नही जा सकते ।

**"हमने है ठाना समाज को समाज से मिलाना"** ये नारा भी (सदेश) श्री वीर सेवक का ही बनाया हुआ है जो कि उन्ही के सदप्रयत्नो से पूर्ण होकर पुस्तिका की शक्ल मे आपके समक्ष है ।

हम लबेचू समाज से अपेक्षा करते है कि इस प्रकार के रचनात्मक कार्यो मे हमेशा सभी कार्यकर्ताओं को सहयोग देता रहेगा ।

लबेचू समाज का हार्दिक अभिनन्दन करते है और धन्यवाद देते है कि इस पुस्तिका का प्रकाशन पूर्ण करने मे सहयोग दिया ।

**शुभकामनाओं के साथ**
**आपका**
**महेन्द्र कुमार चंदौरिया (अध्यक्ष)**
**(भिण्ड)**
**फोन** - (S) 2303, (R) 33071



श्रीजी 1008 भगवान पार्श्वनाथ जी की जन्मभूमि काशी-बनारस के भेलूपुर में 'स्व. खड्गसेन उग्रराज' तीनमुनिया द्वारा निर्मित विशाल जिन मंदिर जी। फोन- 313406

दिग्विजय सिंह
मुख्य मत्री



मध्यप्रदेश शासन
भोपाल–462004

9 अगस्त 1994



सदेश

प्रसन्नता का विषय है कि दिगम्बर जैन लबेचू महासभा द्वारा एक डायरेक्टरी का प्रकाशन किया जा रहा है ।

समाज मे परस्पर सम्पर्क सूत्र बढ़ाने में समाज की डायरेक्टरी का विशेष महत्व है । इस रचनात्मक प्रयास के लिये मेरी शुभकामनाए ।

(दिग्विजय सिंह)

रमेश चन्द्र
कार्यकारी निदेशक

टाइम्स ऑफ इण्डिया
7, बहादुरशाह जफर मार्ग
नई दिल्ली- 110 002

सितम्बर 1, 1994

प्रिय श्री वीर सेवक जी,

सस्नेह जय जिनेन्द्र ।

लबेचू जैन समाज की जन गणना के सम्बन्ध मे आपने एक पुस्तिका प्रकाशित करने का जो निश्चय किया है वह सराहनीय है । समाज के सगठन मे ही शक्ति है और आप लबेचू जैन समाज को विशाल जैन समाज का एक अग मान कर ही जन गणना का कार्य कर रहे हैं ऐसा मेरा विश्वास है । मै आपके कार्य की सफलता की कामना करता हू ।

शुभ कामनाओ सहित,

आपका,

श्री वीर सेवक जैन
32, सदर बाजार
भिण्ड (म प्र)

फोन कार्यालय 331 [illegible]277 निवास 66 3577 तार इण्डियाना टलेक्स 31 61337-38 एवं 39
फैक्स 332 3346 371 5832



लबेंचू जनगणना समिति के पदाधिकारी। बायें से— सर्वश्री अमरकांत रपरिया (सह-सपादक), वीरसेवक चंदौरिया (प्रधान सपादक), महेन्द्र कुमार चंदौरिया (अध्यक्ष), अजित कुमार बकेवरिया (कोषाध्यक्ष) एवं विमल कुमार सिंघई (सदस्य)



भारत के महामहिम राष्ट्रपति डॉ. शंकरदयाल शर्मा के साथ 'लवेंचू जनगणना' समिति के संरक्षक श्री सूरज पोतदार एवं उनकी पुत्री श्रीमती नीना रपरिया।



लर्वेचू जनगणना के प्रधान सम्पादक श्री वीरसेवक चंदौरिया हस्तिनापुर में अपने परिवार के साथ। बायें से- कु. विन्नी जैन (पुत्री), सौ हीरारानी (पत्नी), कु. तिन्नी जैन (पुत्री)। इस परिवार के सहयोग से ही यह डायरेक्टरी पूर्ण हो सकी।



श्री चक्रेश कुमार (पुत्र स्व. श्री रतनमल वैद्य सिंघई, निवासी करहल) महासचिव लोकसभा, राष्ट्रपति शंकरदयाल शर्मा, प्रधानमंत्री श्री नरसिंहराव, लोकसभा अध्यक्ष श्री शिवराज पाटिल के साथ।

# संस्थापक कार्यकर्ता गण

## श्री दिगम्बर लबेचू जैन भवन सोनागिरजी - (म. प्र.)



लबेचू जैन भवन सोनागिरजी मुख्य प्रवेश द्वार



स्व मुन्शीलाल चदौरिया



स्व दयाचद चदौरिया



स्व गोपालदास रपरिया



स्व बनारसी दास बजाज


निर्माणाधीन धर्मशाला बशीधर चदौरिया चेम्बर-सोनागिर

**विशिष्ट परिचय**

## धर्मशाला
# बन्शीधर चन्दौरिया चेम्बर
(अहमदाबाद)

सोनागिर (म प्र )

*भरे पूरे परिवार की उन्नति हेतु ग्राम अटेर जिला भिण्ड से व्यापार प्रगति हेतु अहमदाबाद पहुँचे स्वर्गीय बशीधर चदौरिया के पुत्रो (श्री राधामोहन, श्री नरेशचद श्री गुलाबचद) द्वारा अपने भ्रातृद्वय स्वर्गीय श्री रतनचद, स्व श्री धरमचद की स्मृति मे कोई ऐसा स्मृति चिन्ह निर्माण करने का सकल्प किया जो वर्षों तक स्मृति को अमिट रख । श्री वीरसेवक चदौरिया के सुझाव पर परिवार की सहमति से श्री सोनागिर जी मे ही लबचू जैन भवन से ही लगी भूमि पर ३६ कमरो की तीन मजिल धर्मशाला का निर्माण कार्य (अनुमानित लागत नौ या दस लाख रुपये) श्री वीर सेवक चदौरिया के सरक्षण मे विगत दिनो प्रारम्भ हुआ जो कि प्रगति पर है और शीघ्र ही होलिकोत्सव १९९५ पर धर्मशाला का विधिवत उद्घाटन होने जा रहा है ।*

*समाज मे ऐसे दान वीरो से भारी आशाऐ है ।*


विमल कुमार सिघई

## श्री दिगम्बर जैन भवन समिति (रजि.) भिण्ड के अधीन
## श्री बाहुबलि दिगम्बर जैन मंदिर/धर्मशाला के अधिष्ठातागण



श्री बाहुबलि दिगम्बर जैन मंदिर - विहगम दृश्य



स्व श्री बटेश्वर दयाल बकेबरिया



स्व श्री मुन्शीलाल चदौरिया



स्व श्री गोपालदास रपरिया



स्व श्री रतनचद बकेबरिया



स्व श्री दयाचद चदौरिया

## अन्तरजातीय जैन विवाह

### ऐसा सोच जिसे बदलना जरूरी है

***प्रारम्भ*** :—श्री चिरजीलाल बैद्य बाह ने ठीक ही कहा है कि "लबेचू समाज मे धन का बाहुल्य तो हुआ है लेकिन नैतिकता क्षति हुई है आज इस का मूर्ति रूप अर्न्तजातीय जैन विवाह के रूप मे प्रदर्शित होता है । समाज म काल धन के मद म लोभ मे, शिक्षा के मान मे अपने बालक-बालिकाओं की शादिया दूसरे जैन समाज मे करने का फैशन सा चल पडा है ।

***इतिहास*** :—आज से 25 वर्ष पूर्व जिन लबेचू परिवारो ने अपने बच्चो की शादिया अन्य दूसरे जैन परिवारा म की थी उनका हश्र भी हम देखना नही चाहते । सबसे पहिले मेरी याद मे सन् 1970 के बाद भिण्ड नगर मे ऐसे विवाहा का प्रचलन प्रारम्भ हुआ । व्यक्तियो ने अपने निजी सम्बन्धो, वाकपटुता, ज्ञान लोभ का जादू चला कर ऐसी शादिया सम्पन्न करवाई इसके बाद आता है करहल वाराणसी का क्रम, जहा भरे पूरे परिवार मे ढेर सारे बच्चो को धनी परिवार देखकर ऐसी शादिया करने का क्रम चला इसके पश्चात् तो यदा कदा हर जगह एक दूसरे की देखा दखी ऐसी शादिया का प्रथा सी चल पडी । बिना कोई औचित्य परिणामो को देखे हुय । अपने बच्चो को बोझा समझकर कही आने जाने की परेशानी से बचने के लिये स्वार्थ मे ऐसी शादियो का आज बाहुल्य सा दिखता है ।

***औचित्य*** :—आज से 25 वर्ष पूर्व ऐसी शादियो के कुछ कारण हुआ करते जिनमे मुख्य थे । (1) बच्चा का निज समाज म कुख्यात हो जाना (कारण कुछ भी रहा हो चाहे चरित्र का या अग खोट का) प्रथम ऐसे बच्चा का शादी समाज के ही दूर दराज के क्षेत्रो मे करने का प्रयास किया जाता था असफलता पर अन्तरजातीय जैसे विवाह करने थे कारण कि ऐसी जगह की उम्मीदवार के बारे जानकारी नगण्य हो पाती थी और बिना किसी हिचक खोटा सिक्का चल जाता था ।

(2) समाज के निर्बल वर्ग म उस परिवार की जानकारी समाज को होने के कारण शादी ही नही होती थी ऐसी स्थिति मे दूसरे जैनो मे इसी प्रकार का वर्ग देखकर शादिया की जाने की प्रथा चली ।

(3) अधिक आयु हो जाने के कारण भी बच्चा की शादी समाज म नही हो पाती थी और दूसरे समाज से सबध करने का चलन प्रारम्भ हुआ ।

(4) या नौकरी मे पदस्थ होने से ऐसे परिवार जो व्यापार के सिलसिले मे दूरदराज क्षेत्रो मे जा बसे है जहाँ समाज से दूर का भी वास्ता नही रहता, वे परिवार समाज से कट जाते है फिर इन परिवारो को जहाँ जैसा समाज मिला बच्चा का रिश्ता तय कर लिया यह उनकी मजबूरी का कारण विशेष था । अब आजकल इन सभी कारणो को नकारते हुये भी अन्तर जातीय - विवाह सम्पन्न होने लगे है इसके पीछे नयी दलील दी जाने लगी है कि उम्मीदवार के योग्य शिक्षा पटु, सौन्दर्य उपलब्ध नही है । दूसरी यह प्रथा सी चली है कि हर वर सिर्फ रूप सुन्दरी कन्या से ही शादी करना चाहता है चाहे वह शक्ल सूरत से स्वय लगूर ही क्या न हो । यह भी ऐसे विवाहो का मुख्य कारण है । वरपक्ष द्वारा अपने शहर से कन्या पक्ष वालो को विवाह करने हेतु बाध्य करना भी इन कारणो मे से एक है ।

***शादी क्यो नही*** :- ऐसे परिवारो मे शादी हो जाने के बाद बालक या बालिका अपने परिवार वश से हमेशा के लिये बिछुड़ जाते है क्योंकि समाज मे अलग परिवार मे उसका कोई परिचित उसे दिखता, मिलता ही नही सभी अनजाने मे लोग वहा दिखते है । हमारे रीति रिवाज से भी दूसरे परिवारीजन परिचित नही होते यह कारण भी दोनो परिवारो मे तनाव बढ़ाने मे मुख्य कारण होता है । फिर यही कारण शनै शनै घमन्ड मे बदल जाता है कोई गलती हो जाने पर एक पक्ष सोचने लगता है कि मै ही क्यो झुकूँ और उसे समझाने के लिये उसको उसी समाज के उसी प्रकार की सोच वाले व्यक्ति मिलते है इसी कारण तनाव बढ़ता चला जाता है कि अत मे सबधो की टूट का कारण बनता है ।

कन्या जब नये घर (परिवार) मे पहुँचती है तो उसे भी नये नये अनजाने व्यक्ति परिवार से वास्ता पड़ता है उसे कोई भी सहारा सहयोग समर्थने देने वाले चेहरा दिखलाई नही पड़ता उसे झुझलाहट होती है बढ़ती है बढ़ती जाती है और अपने परिवार से अलग होने के लिये अपने पुरुष को बाध्य करते हुये अलग हो जाती है।

और इस प्रकार यह परिवार समाज से दूर दूर होता चला जाता है । ऐसे कई परिवार आज समाज मे देखने को (बडे शहरो मे) मिल जावेगे जो है तो लबेचू जैन परन्तु लबेचू समाज मे उन्हे कोई जानता तक नही कोई प्रतिष्ठा नही है।

**जिसे न मिला समाज मे मान ।**

**वह कैसा जड़ मूरख इन्सान ॥**

उपरोक्त प्रकार की घटनाय 25 वर्ष के अतराल मे प्रमाणित होकर मेरी दृष्टि के सामने आज तक घटित हुई है ।

लबचू महासभा के समक्ष यह तथ्य रखा था कि जो परिवार इस प्रकार की शादिया करे - करावे उसे महासभा म पद पर न रखा जाये परन्तु उसमे अधिकाश सदस्य स्वय स्वार्थ पूर्ण कर चुके है और इसी कारण यह बात सुनी अनसुनी कर दी गई ।

आशा है समाज लबेचू समाज एकता प्रगति के लिये ध्यान मग्न होकर सोचेगा और यहा प्रस्तुत तथ्यो को कसौटी पर कसकर अपन निर्णय लेगा ।

विगत एक सदी मे समाज को सगठित और प्रगतिशील बनाने के लिये भी कुछ नियम बनाये हुये थे बदलुओ [1] का ओर दशा [2] जैसे परिवारो को समाज के साथ खान पान की भी शर्ते नही थी और शादी समारोहा म भी आना जाना नही था यदि बारात मे गलती से आ जाते थे तो मुह पर कपड़ा (गमछा लाल या हरा) डालकर आ सकते थे । इन्ही नियमो की जकड से आज समाज इतना परिपक्व हुआ है । फिर ऐसे नियम बनाने से हिचक क्या ?

जो परिवार लबेचू समाज से बाहर अपने बालक बालिकाओं की शादी करेगा वह लबेचू महासभा की समिति का सदस्य नही रहेगा ।

आज का शासन अल्प वर्ग का प्रोत्साहन दे रहा है इसका कारण सिर्फ अल्प वर्ग म एकता का प्रभाव ही है और हम और आप है ही कितने सारे भारत म सिर्फ 3500 परिवार वह भी नियमो मे बध नही, फिर तो झाडू की सीको की भाति पतन निश्चित है । जब तक बधी है झाडू है बिखर गई तो सीके ।

***परिभाषाये***

१ ***बदलुआ*** - जो परिवार अपने बेटी देकर दूसरे पक्ष की परिवार की कन्या लेकर आपस मे विवाह करते थे उन्हे बदलुआ कहा गया।

२ ***दशा*** - जो व्यक्ति अपने परिवार की बेटी भाजी भाभी को ही धरीचा कर लेता था जिस परिवार की बेटी जैन समाज से अलग जाति से शादी कर लेती थी या लड़का अजनबी लड़की से शादी करता था उसे 'दशा' परिवार कहा जाता था)

यह व्यवस्था लबेचू समाज ही नही । वरन समस्त जैन समाज मे प्रचलित थी ।

**★ वीर सेवक जैन, चदौरिया - भिण्ड**

**लबेंचू जनगणना 1993 डायरेक्टरी प्रकाशन के ऐतिहासिक कार्य पर कार्यकर्ताओं को बधाई**

# समाज का अभिनन्दन



स्व निर्मलकुमार सिघई निधन 23 12.83

**अश्रुपूरित श्रद्धांजलि**

**पूज्य पिताश्री स्व. निर्मल कुमार की स्मृति को शत शत नमन्**

श्रीमती महेन्द्र कुमारी (पत्नी)

**पुत्रगण-**

अक्षयकुमार सौ सुमनलता (कलकत्ता)
प्रदुम्न कुमार सौ अरूणा देवी (सि गज)
आनद कुमार सौ राजरानी (इलाहाबाद)
कमलकुमार सौ स्नेहलता ( कण्टाईरोड)

**सस्थान-**

एन के विनय कुमार जैन सोराकुआ
☎ 333636 पी पी
केशरीचद निर्मल कुमार जैन सोराकुआँ
☎ 333536
नूपुर प्रिन्टर्स- ठठेरी बाजार
☎ 323701
एच के सिल्क सारीज ठठेरी बाजार
☎ 320668

**सी. के. 15/38 सोराकुआँ वाराणसी**
**निवास- 11, जवाहर कालोनी, भेलूपुर वाराणसी पोन- 310900**



विनय कुमार रपरिया, एड
(लवेचू जन भवन सोनागिर)



प्रदीप कुमार चदौरिया
(क्या आप जानते है ?)



सुनीलकात चदौरिया, भिण्ड
(णमोकार महामत्र)

# जनगणना लेखन कार्य एवं संकलन लेखों के सहयोगी कार्यकर्तागण





कु विन्नी जैन
(जैन प्रतीक 'परिचय')



अजय कुमार चदौरिया, ग्वालियर
(जैन समाज जातियाँ)



डॉ विजय कुमार 'बाह'
(बटेश्वरजी तीर्थ परिचय)

# जनगणना लेखन कार्य एवं संकलन लेखों के सहयोगी कार्यकर्ता



स्वतत्र मोहन बजाज भिण्ड
(मकलन-लबेचू ममाज दिग्दर्शन)



महेन्द्र कुमार रपरिया करहल
(लबचू जैन इन्टर कालेज करहल)



सुरेश कुमार सिंघई भिण्ड
(जर्तीजी जैन मंदिर भिण्ड)



अशोक कुमार रईस
(लबेचू जैन भवन, करहल)



महेशचद रपरिया, इटावा
(लालपुरा जैन मंदिर धर्मशाला)



दिनेशचद चदौरिया भिण्ड
(श्री बाहुबलि जैन मंदिर जी, भिण्ड)

# हमारे सहयोगी बन्धु

**(जिनके सहयोग से ही यह पुस्तक पूर्ण हो सकी)**



जवाहर लाल बजाज
कलकत्ता



राजीव कुमार पोद्दार
बाढ़



कैलाशचद रावत
जैतपुर



राजाबाबू बकेवरिया
जमवतनगर



महेन्द्र कुमार रपरिया
खड़गपुर



सुरेन्द्र कुमार बजाज
देहली

# हमारे सहयोगी कार्यकर्ता



दवेन्द्र कुमार रपरिया



मोहन फाटो स्टुडियो, भिण्ड



स्व श्री मागीलाल बजाज हरदा



प्रेमचन्द बजाज, भिण्ड

# हमारे सहयोगी बन्धु

**(जिनके सहयोग से ही यह पुस्तक पूर्ण हो सकी)**



श्री गुलाबचन्द रावत
भोपाल



श्री सतोषीलाल चौधरी
महगवा



श्री भद्रकुमार बजाज
करहल



श्री कमलकुमार रपरिया
करहल



श्री प्रभाषचद रपरिया
भिण्ड (विदिशा)



श्री सुशील कुमार
कुरावली

# हमारे सहयोगी बन्धु

**(जिनके सहयोग से ही यह पुस्तक पूर्ण हो सकी)**



अनिलकुमार चदौरिया
ग्वालियर



अनुराग कुमार रपरिया
इटारसी



अशोक कुमार बकेवरिया
इटावा



राकेश कुमार बकेवरिया
इटावा



संजय कुमार सिंघई
बाह



मनोज कुमार पोद्दार
बाह



स्व ताराचद जी रपरिया आगरा
(जन्म 1906 निधन 29-3 1985)

✡✡✡✡
✡✡✡✡✡
✡✡✡✡✡✡✡✡

# स्व. ताराचंद जी रपरिया का जीवन परिचय

✡✡✡✡✡✡✡✡
✡✡✡✡✡
✡✡✡✡

*स्वर्गीय ताराचद रपरिया का जन्म वर्ष 1906 मे आगरा मे हुआ, सादाजीवन, उच्च विचार के आदर्श श्री ताराचद ने उस समय बी ए उत्तीर्ण करने के बाद भी समाज सेवा का कार्य नही छोड़ा इसी कारण छोटी उम्र मे 1924 मे लबेचू महासभा के जसवत नगर व करहल अधिवेशन मे आप महा सचिव थे । स्व प झम्मनलाल तर्क तीर्थ के निर्देशन मे आपने शौरीपुर-बटेश्वर की भूमि-स्वामित्व का मुकद्दमा श्वेताम्बर समाज से लड़ा और एक महत्वपूर्ण तीर्थ को बचाने मे तन-मन-धन लगा दिया । स्व मोती लाल नेहरु ने छोटा मुकद्दमा होने के कारण लेने से मना कर दिया था, तब स्वय के दृढ़ निश्चय पर एक वकील कर इलाहाबाद जाकर पूर्ण पैरवी की और सफलता प्राप्त की । जैन धर्म के विद्वान मृदुभाषी, परिश्रमी, लगनशील श्री ताराचद जी आगरा के औद्योगिक क्षेत्र मे भी अग्रणीय रहे । सन् 1933 मे वर्धमान टिन फैक्ट्री, आर बी स्क्रू फैक्ट्री, रपरिया ब्रादर्श, स्टार पाटरीज वर्क्स की स्थापना व सचालन किया । शिक्षा के विकास मे रूचि के अनुरूप आपने करहल मे लबेचू इन्टर कालेज, चदाबाई चमेलीबाई स्कूल की स्थापना मे अत्याधिक सहयोग, दान किया । श्री शौरीपुर बटेश्वर तीर्थ क्षेत्र के महामत्री श्री दिगम्बर जैन इण्टर कालेज आगरा, के उपाध्यक्ष दिगम्बर जैन महासमिति व अखिल भारत वर्षीय दिगम्बर जैन परिषद के आप सम्माननीय सदस्य रहे । स्वर्गीय ताराचद रपरिया का निधन 29 3 1985 को हुआ । आप लबेचू समाज की शान थे, समाज के गौरव थे ।*

# स्वर्गीय पं. झम्मनलाल चंदौरिया 'तर्क तीर्थ'

## एक परिचय

लबेचू समाज के चदौरिया गोत्र मे उत्पन्न स्वर्गीय प झम्मनलाल का जन्म सन १८८० मे इटावा के करणपुरा मोहल्ले म हुआ था । वे अपने बाबा के साथ भिण्ड हलवाई खाना मे आ बसे थे । जहा आज भी उनकी कोठी विद्यमान हे ।



जहा विराजकर सारे हिन्दुस्तान म लबेचू समाज का नाम उज्ज्वल किया । अपने जीवन काल म करीब १०५ पचकल्याणक प्रतिष्ठा कराई प्रेरणा देकर १० धर्मशालाये एव १० स्कूलो की स्थापना करवाई । लबेचू इन्टर कालेज करहल लालपुरा जैन धर्मशाला इटावा लाल मदिर शिखर जी आपके प्रयासो का ही परिणाम है ।

तर्क तीर्थ जी की शिक्षा दीक्षा भिण्ड मथुरा इलाहाबाद वाराणसी म सम्पन्न हुई तत्पश्चात इलाहाबाद इन्दौर म विद्यादान का कार्य किया । करीब ४० वर्ष कलकत्ता म भी रहकर विद्यादान किया ।

आप सिर्फ शास्त्रो का ही अध्यापन कार्य करते थे । तर्क पूर्ण तीर्थ परीक्षा उत्तीर्ण करने के कारण ही आप तर्क तीर्थ कहलाये । विधवा विवाह अन्तर्जैन विवाह के अत्यन्त घोर विरोधी थे । इस विषय पर आपने पुस्तक भी लिखी । इसके अतिरिक्त सामाजिक धार्मिक विषयो पर आपने ढेर सारी पुस्तक लिखी जिसमे **"लबेचू समाज का इतिहास"** कापी रिसर्च के पश्चात लिखी गई आपकी प्रसिद्ध पुस्तक है । आपका स्वर्गवास सन १९ म हुआ ।

प झम्मनलाल तर्क तीर्थ की ५० वर्ष पूर्व की एक रचना आज के समाज के वातावरण पर

*यहाँ से चलिगे ज्ञान विवेक गया*
*शास्त्र पढ़न और श्रवण गयो सवया मे ज्ञान मलीन भया*
*हित अनहित काई बूझनु नाही ऐसा अन्धाधुन्ध छयो । १ ।*
*धर्म प्रधान देश यह होकर अब यह अर्थ प्रधान भयो*
*भौतिक उन्नति मानि मगन हवे चेतन मे जड़ बादि गहयो । २ ।*
*खाद्य अखाद्य को बोध रयो नहि यासे खाद्य पदार्थ गयो*
*निज अनुभूति लखे अब क्यो कर चरित्र को नहि लेश रहयो । ३ ।*
*को ई किसी की मानति नाही शिक्षा का जु अभाव भयो*
*तर्क तीर्थ की तर्क चले नाही देखो अब यह समय नयो । ४ ।*



स्व मोहनलाल पोद्दार "सरावगी"

# स्वर्गीय बाबू सोहनलाल "पोद्दार"

हतिकात ग्राम तहसील बाह जिला आगरा (उ प्र) सन् १८८६ पोद्दार परिवार मे उत्पन्न स्वर्गीय श्री मोहनलाल पोद्दार द्वारा लबेचू समाज के उत्थान हेतु जनहित मे किये गये कार्यो के कारण ही आज इस समय जैन समाज मे लबेचू समाज की छवि अत्यन्त उज्ज्वल है ।

स्वर्गीय प झम्मनलाल तर्क तीर्थ के निर्देशन मे चलकर आपने श्री सम्मेद शिखर जी मे भव्य चन्द्राप्रभू जिनालय का निर्माण, इटावा मे लालपुरा जैन मदिर धर्मशाला निर्माण, कुण्डलपुर मे जैन धर्मशाला निर्माण, करहल मे जैन इन्टर कालेज की स्थापना आदि उल्लेखनीय कार्य किये इसके साथ ही समय समय पर जैन समाज के असहाय निर्धन परिवारो को आर्थिक सहयोग भी शनै शनै, करते रहे ।

सन् १९२१ मे आपने कलकत्ता की प्रसिद्दि व्यापारिक फर्म "मुन्नालाल द्वारकादास" फूल मार्का घी वालो के सान्निध्य मे रहकर व्यापार के साथ साथ समाज सेवा की शिक्षा प्राप्त की और सन् १९२४ मे श्री मुन्नालाल के स्वर्गवास के बाद आपने इसी फर्म का सचालन करते हुये सभी सभव आवश्यक समाज सेवा कार्य किये श्री पोद्दार जी का स्वर्गवास वर्ष १३-६-८७ मे हुआ, वे अपने पीछे तीन पुत्रियो का भरा-पूरा परिवार छोड़ गये जो कि वाराणसी मे स्व राजेन्द्र कुमार सिघई एव स्व रतनचद सिघई व खडगपुर मे ब्याही । कारोबार की देखभाल श्री श्रवणकुमार करते है । श्री सोहनलाल पोद्दार लबेचू समाज के गौरव थे ।

★ **(पोद्दार परिवार कलकत्ता द्वारा परिचय न भेजे जाने पर स्वविवेक से लिखित सक्षिप्त परिचय)**



## एक लगनशील सामाजिक कार्यकर्ता का

## *संक्षिप्त परिचय*

# स्वर्गीय दयाचंद चंदौरिया

चतुर्भुज चदौरिया अटेर परिवार के वर्ष 1913 मे जन्मे श्री दयाचद स्वर्गीय उल्फतराम के 3 लड़को मे सबसे बड़े पुत्र थे । छोटी उम्र मे ही पिता श्री के निधन पर भरे-पूरे परिवार का भार कधो पर आ गया, व्यापार को नया आयाम देने के लिये आपने भिण्ड मे वर्ष 1945 मे वस्त्र एव चॉदी सोने का व्यवसाय प्रारम्भ किया इसी क्रम मे भिण्ड के वरिष्ठ वृद्ध सामाजिक कार्यकर्ता स्व बटेश्वर दयाल बकेवरिया एव मुन्शीलाल चदौरिया के सपर्क मे आकर समाज सेवा का कार्य भी शनै शनै करने लगे ।

भिण्ड मे लबेचू परिवारो को जब अपने यहॉ शादी-समारोहो के समय धर्मशाला आदि के लिय अप्रिय व्यवहारो से गुजरना पड़ा तो श्री दयाचद ने अपने सहयोगी स्व श्री रतनचद बकेवरिया, स्व गोपालदास, श्री जैन दास रपरिया, श्री विनय कुमार एडवोकेट आदि सहयोगियो के साथ स्व बटेश्वर दयाल बकेवरिया स्व मुन्शीलाल चदैलिया के सान्निध्य मे एक समाज की धर्मशाला बनाने का निश्चय किया और समाज मे चदा एकत्रित कर वर्ष 1956 मे अटेर रोड पर जगह खरीद कर "लवेचू जैन भवन" की स्थापना कराई ।

यही नही स्व मुन्शीलाल चदौरिया द्वारा श्री सोनागिरी मे लवेचू समाज की धर्मशाला के लिये अग्रेणित राशि रु 545/ का नैमितिक धन मानकर अपने पूर्व सहयोगी स्व गोपालदास, स्व बनारसी दास बजाज के साथ पुन अपने दृढ़ निश्चय के साथ धन एकत्रित करने मे लग गये और सन् 1981 म लबेचू धर्मशाला के लिये भूमि खरीदकर ही नही रुक गये बल्कि दूरदराज शहरो मे जाकर "लबेचू जैन भवन सोनागिर" के लिये धन सग्रह किया और इसका निर्माण कार्य कराने मे भी प्रयत्नशील हुये सन् 1988 मे अपने निधन के पूर्व होली मेला अवसर पर अपने लबेचू भवन सोनागिर के हॉल मे ठहरकर अपने अतिम "निर्माण" को देखकर अत्यन्त प्रफुल्लित होते हुये कहा **"मेरा सपना आज पूर्ण हुआ"** और वे 30-3-88 को चिर निद्रा मे लीन हो गये ।

**समाज को चाहो बचाना - शादी समाज में करना**



# स्व. बटेश्वर दयाल बकेवरिया

## एक परिचय

स्वर्गीय उदयराज बकेवरिया के एक मात्र पुत्र स्व बटेश्वर दयाल बकेवरिया का जन्म ग्राम अटेर (जिला भिण्ड) मे मन् १६०४ मे हुआ था, परिवार के एक मात्र लडके होन क कारण शुरु मे ही हटी स्वभाव के थे कुशाग्र बुद्धि होने के कारण आपकी शिक्षा दीक्षा अटेर के अलावा हिसार (हरियाणा) मे हुई थी जहाँ शिक्षा के माथ-माथ राजनीति मे प्रवीणता प्राप्त की, और स्वतत्रता के युद्ध म भी भाग लिया। स्व बटेश्वर दयाल ने तत्वार्थ सूत्र के ऊपर एक पुस्तक 'तत्वार्थ दीपिका' भी लिखी जो इनकी धार्मिक विद्वता की परिचायक है ।

दृढ स्वभाव के कारण आपसे कोई गलत कार्य की अपेक्षा नही कर मकता था इसी कारण आप जिला काग्रेस भिण्ड भदावर क्षेत्र की महत्वपूर्ण मस्था भदावर प्रान्तिक दिगम्बर जैन महासभा' के अध्यक्ष पदो पर सुशोभित रहे । भिण्ड नगर म लवेचू ममाज की महत्वपूर्ण मस्था "लवेचू दिगम्बर जेन भवन के आप सस्थापक सदस्य थे । श्री बटेश्वर दयाल जी बकवरिया का निधन २४ मई १६७४ को भिण्ड हुआ आप पर लबेचू समाज को गर्व है ।



# स्व. मुन्शीलाल चंदौरिया

## एक परिचय

मध्यभारत के भिण्ड जिले के अटेर ग्राम मे वर्ष 1905 मे चदौरिया परिवार मे उत्पन्न श्री मुन्शीलाल को जीवन के प्रारम्भ से ही कठिनाईयो से जूझना पड़ा, व्यापार की तलाश मे कलकत्ता मे 10 वर्ष रहकर कपडे का थोक का व्यापार किया तभी वर्ष 1945 मे जापानियो द्वारा कलकत्ता म बम वर्षा काण्ड से भयभीत होकर भिण्ड आये और पुराना कपड़े का व्यापार पुन प्रारम्भ कर फर्म मुन्शीलाल रिखबदास को प्रतिष्ठित किया ।

प्रारम्भ मे ही समाज के प्रति लगाव के कारण भिण्ड मे लबेचू समाज की धर्मशाला स्थापित करने के लिये अग्रणीय होकर स्व दयाचद चदौरिया स्व श्री बटेश्वरदयाल बकेवरिया को माथ लेकर स्व गोपाल दास स्व रतनचद बकेवरिया, श्री प्रेमचद चदौरिया, श्री विनय कुमार रपरिया, श्री जैनदास रपरिया के महयोग से "जैन-भवन" की स्थापना करा कर ही चैन लिया ।

अपने पौत्र श्री श्रवण कुमार की शादी वर्ष 1969 मे सोनागिरि मे धर्मशाला स्थापना के लिये नैमितिक धन राशि रु 545/ मंदिर जी के समय निकाल कर- धर्मशाला की नीव रखी श्री मुशीलाल का स्वर्गवास वर्ष 1980 मे भिण्ड नगर मे हुआ ।

लबेचू समाज को इसी प्रकार के सामाजिक व्यक्तियो की अति आवश्यकता है ।



# स्व. फुलझारी लाल रईस

## (एक धार्मिक सामाजिक व्यक्तित्व)

हमारे पास उपलब्ध लबेचू समाज के प्राचीन इतिहास से सबंधित साहित्य देखने से प्रतीत होता है कि स्व फुलझारी लाल रईस लबेचू समाज के उत्कृष्ट प्राचीन दानी समाजिक कार्यकर्त्ता थे जिनका परिचय यहाँ दिया जा रहा है ।

संवत १९१६ मे लाला सोने लाल ज्येष्ठ वंश एटा' उ प्र निवासी के कुल मे उत्पन्न फुलझारी लाल बाल्य अवस्था मे ही अपने मौसा 'शिखर प्रसाद' कानून गो करहल के दतक पुत्र बनकर आ गये थे कुशाग्र बुद्धि होने के कारण यौवन अवस्था तक हिन्दी, उर्दू, फारसी शिक्षा के साथ साथ कानून का ज्ञान भी प्राप्त कर लिया था । पारिवारिक वातावरण की छाँह मे संस्कृत जैन धर्म शास्त्रो का अध्ययन कर सामाजिक सहयोग की ओर कदम बढ़ाया । और इसी क्रम मे सर्व प्रथम ६० बैल गाडिया मे जैनतीर्थ यात्री भोजन सामग्री आदि लेकर तीर्थयात्रा पर निकल पड़े और करहल से फिरोजाबाद आगरा, धौलपुर, मुरैना, ग्वालियर होकर श्री सोनागिर जी मे भारी रथयात्रा निकाल कर जीवनवार कराया और वहाँ के मंदिर क्र २५ को पुर्न निर्मित कराया जिसमे तीन मुनिया गोत्रीय खडग सेन उदय राज वाराणसी द्वारा मूर्ति प्रतिष्ठित की गई ।

दान शीलता के क्रम मे शिखर जी, फिरोजाबाद, कम्पिलजी, करहल आदि कई जगहो पर करीब ५० हजार रुपये दानदेकर सभी जगह धर्मशालाओं के निर्माण मे सहयोग दिया, यही नही विद्यादान के क्षेत्र मे महाविद्यालय मथुरा सिद्धांत विद्यालय मुरैना, जैन पाठशाला करहल, स्यादवाद काशी को आर्थिक सहयोग देकर संस्थाओं को पुर्नजीवित किया जिस पर करीब ५० हजार रुपये व्यय किया । सैकड़ो विद्यार्थियो को आर्थिक सहयोग (सालाना) छात्रवृत्ति देकर विद्याध्ययन के लिए प्रेरित किया यही नही सामाजिक क्षेत्र मे करहल मे अपनी बहुमूल्य भूमि जैन विद्यालय को देकर एक जैन औषधालय स्थापित कराया जिसमे आज जैन भवन स्थापित है । संवत १९६५ मे करहल की जिन विम्ब प्रतिष्ठा मे आपने भारीयोगदान दिया ।

शासकीय सहयोग मे भी आपने डफरिन फण्ड अकाल पीडितो को सहायता, जख्मी सिपाहियो को सहायता, केन्द्र फण्ड आदि मे भी भारी धनराशि देकर सहयोग किया । आपकी वकालत के अध्ययन को देखकर शासन द्वारा आपको आनरेरी मजिस्ट्रेट नियुक्त किया गया था ।

यह सच है कि श्री फुलझारी लाल रईस लबेचू समाज मे एक **''दानी नर रत्न' हुये है जिन पर समाज को गर्व है ।**

## हमारे स्वतंत्रता संग्राम सेनानी

# श्री चिरंजीलाल जी वैद्य

**बाह (आगरा) उ. प्र**



सन् 1917 मे जन्मे चिरजीलाल जैन रावत का जन्म पारना (बाह) मे एक साधारण परिवार मे हुआ था । बाह मे विद्याध्यन के समय आप राजनीति मे आये सन् 1932 1942 के आदोलनो मे आप करीब 8 माह जेल मे रहे, इसी दौरान आप गाधीजी के सपर्क मे आये तब आपने वर्धा गाधी आश्रम मे गाधीजी के सानिध्य मे रहकर देश सेवा, राजनीति, समाज सेवा का वृत्त लिया । इसके अतिरिक्त आप एक कुशल वैद्य भी है जिसके कारण आप सारे भदावर क्षेत्र मे जाने पहिचाने जाते है ।

आपने अपने क्षेत्र मे कई स्कूल धर्मशालाये प्रारम्भ करवाई जो आज अच्छे स्तर पर कार्यरत है । आपकी जन सेवाये, समाज सेवाये क्षेत्र के लिये चिरस्मरणीय रहेगी । बाह क्षेत्र के आप सम्मानित स्वतत्रता सग्राम सैनानी है ।

---

# श्री झम्मनलाल 'पटेल' चंदौरिया

**अटेर (भिण्ड) म. प्र.**



सन् 1910 मे जमीदार वद्रीप्रसाद चदौरिया के घराने मे जन्मे श्री झम्मनलाल अपने 3 भाईयो मे सबसे बड़े थे इसी कारण प्रारम्भ से शिक्षा के साथ मौज मस्ती करने का भी शौक रहा, इसी क्रम मे वे अटेर क्षेत्र के राजनीतिज्ञो के सपर्क मे रहे जमीदार घराना होने के कारण उनके पिता शासन के साथ थे लेकिन झम्मलाल को यह सहन नही था, वे अटेर क्षेत्र मे जाकर देश की स्वतत्रता के लिये ग्रामीणो मे जाग्रति पैदा करते रहे। आपने अटेर क्षेत्र मे रहकर कई सामाजिक कार्य भी किये मदिरो स्कूलो का सफल सचालन भी किया ।

जमीदारी समाप्त होने पर आप अपने पुत्र श्री प्रमाषचद के साथ ग्वालियर आकर रहने लगे । 2500 मे महावीर निर्वाणोत्सव पर महा समिति द्वारा आपके सामाजिक कार्यो की प्रशसा करते हुये स्वर्ण पदक प्रदान किया था । सन् 1950 मे आप लवेचू महासभा के मत्री रहे एव सस्था का प्रचार प्रसार कार्य किया, आप जैन शास्त्रो पर प्रवचन का जुझारू कार्य भी करते रहे । लबेचू जनगणना परिवार आपके दीर्घ जीवन की कामना करता है । अटेर क्षेत्र के स्वतत्रता सग्राम सैनानियो मे आप वरिष्ठतम है ।



# श्री सूरज पोतदार

म प्र के एक प्रमुख हिन्दी दैनिक 'स्वदेश' भोपाल के सम्पादक एव प्रवधक श्री सूरज पोतदार की लबेचू समाज के निर्विवाद, निष्कलक शालीन एव सहृदय- व्यक्तित्वो मे गणना की जाती है। मूलत अटेर (जिला भिड) निवासी स्व श्री रतनमलजी पोतदार के पुत्र श्री सूरज पोतदार का जन्म 1938 मे वरोरा (महाराष्ट्र) मे हुआ था। नागपुर मे स्नातक और पत्रकारिता मे डिग्री लेने के बाद श्री पोतदार ने पत्रकारिता को ही अपना कार्यक्षेत्र बनाया।

गत 32 वर्षो मे दैनिक नवभारत, इन्दौर, दैनिक जागरण, अग्रेजी दैनिक हितवाद भोपाल मे सहसम्पादक और उपसम्पादक के पद पर कार्य करने के बाद वे गत 17 वर्षो से स्वदेश मे कार्य कर रहे है। म प्र की पत्रकारिता मे श्री पोतदार ने सम्मान और प्रतिष्ठा अर्जित की है। वे म प्र विधान सभा पत्रकार दीर्घा सलाहकार समिति के 3 वार सदस्य रह चुके हैं। वे पत्रकारो की अधिमान्यता समिति के सदस्य के अलावा भोपाल श्रमजीवी पत्रकार सघ के भी अध्यक्ष रह चुके हैं।

श्री पोतदार भोपाल के एकमात्र लबेचू है जिन्हे वर्ष 1993 मे सामाजिक कार्य मे उत्कृष्ट योगदान के लिए राजधानी के समस्त जैन समाज की ओर से 'जैन रत्न' की उपाधि से सम्मानित किया जा चुका है।



वीरसेवक चदौरिया

# विवादास्पद लेकिन, निर्विवाद मेधावी कार्यकर्ता

## वीर सेवक चंदौरिया

(एक अचूक व्यक्तित्व का परिचय)

अटेर के चतुर्भुज चदौरिया खानदान मे वर्ष 1941 मे उत्पन्न स्व श्री दयाचद चदौरिया के सुपुत्र वीरसेवक जैन बचपन से ही लगनशील प्रकृति के रहे है । शुरू से काग्रेस सेवादल मे सम्बद्ध, 20 वर्षों तक जिला काग्रेस कोषाध्यक्ष पद पर रहकर 3 विधानसभा, 3 लोकसभा चुनावो मे उम्मीदवारो के चुनाव सचालक रहे और जुझारू कर्मठ व्यक्तित्व के कारण भिण्ड जिले मे होने वाली महत्वपूर्ण VVIP मीटिगो का सचालन सम्हालना आपकी जिम्मवारी रही है । जिला प्रशासन द्वारा स्व इदिरा गाधी स्व राजीव गाधी, श्रीमती सिधिया श्री प्रकाशचद सेठी श्री अर्जुनसिह श्री माधवराव सिंधिया आदि देश की चोटी के नेताओं की मीटिगो का सचालन हमेशा आपकी ही जवाबदारी रही । भिण्ड नगर मे सन् 1974 मे जैन पचकल्याणक प्रतिष्ठा 'गजरथ' मे आपने सचिव पद पर रहकर साथक आयोजन करवाया ।

बचपन मे ही सन् 1957 मे इन्दौर के काग्रेस अधिवेशन मे आपके अधीन । बस कार्यकर्ता ले जाने का श्रेय आपको मिल चुका है । स्व पिता के कदमो पर चलकर वर्ष 1982 मे भिण्ड लबेचू जैन भवन के आप सचिव पद पर रहकर अपने अनुभव से एक भारी हाल एव 7 दुकाने आदि निर्माण कराकर समाज की सस्था को उन्नतिशील बनाया ।

इनके जीवन की सबसे बड़ी उपलब्धि व लबेचू समाज की शान श्री सोनागिरजी मे लबेचू जैन भवन की स्थापना है । नीव के पत्थर से लेकर ऊपर तक जितना भी निर्माण कार्य है सभी आपकी योजनाबद्ध कार्यकुशलता की देन है । स्पष्टवादिता इनका मुख्य गुण/अवगुण है ।

इनके ठेकेदारी मे सबसे बड़ा निर्माण ग्वालियर मे निर्मित अन्तर्राज्यीय बस अड्डा है जिसकी निर्माण कीमत लगभग आज लगभग 1 25 करोड़ होगी ।

आज समाज को ऐसे ही सपूतो की आवश्यकता है । यह डायरेक्टरी इनके प्रयासो का ही परिणाम और कार्य शैली का मुख्य द्योतक है ।

★ प्रस्तोता–**सूरज पोतदार**, सरक्षक भोपाल फोन - 553455



श्री चक्रेश कुमार बजाज, कलकत्ता

एक अद्भुत व्यक्तित्व

# चक्रेश कुमार बजाज "कलकत्ता"

सामाजिक कार्यकर्ता वही नहीं होते जो समाज के सामने परोक्ष रूप मे कार्यशील होते है बल्कि वे भी सामाजिक कार्यकर्त्ता होते हैं जो समाज के उत्थान के लिये अप्रत्यक्ष रूप से नये नये नियमो का आयाम देते है उन्ही मे से एक है श्री चक्रेश कुमार बजाज जो कि अपने पिता श्री स्व. बंगाल चंद बजाज (करहल) वालो के सबसे बड़े पुत्र है श्री चक्रेश कुमार ने अपने पिताजी की मृत्यु के बाद कलकत्ता मे सुगंधित सुपाड़ी एवं केशर का व्यापार अपने अधीन लेकर सामाजिक कार्यो मे भी रुचि लेना प्रारम्भ किया ।

सर्व प्रथम भिण्ड नगर मे आख के अस्पताल की कमी की पूर्ति करने हेतु पूज्य पिताजी की स्मृति मे नये आई वार्ड का आधा व्यय भार सहन कर भिण्ड नगर मे लबेचू समाज की नवीन छवि प्रस्तुत की।

अपने पुत्र की शादी के अवसर पर पहली शर्त यही रखी कि "**दुल्हन ही दहेज है**" की भांति सिर्फ दुल्हन के साथ एक जोड़ा भेट मे लिया जावेगा और वचनानुसार ऐसा ही किया गया, इस प्रकार समाज के समक्ष एक नया मार्ग प्रशस्त किया ।

श्री सोनागिरजी मे लबेचू जैन भवन मे जल समस्या समाधान हेतु रु २८५००/ रुपये आर्थिक सहायता देकर समस्या का निदान का प्रयास किया गया । जैन इन्टर कालेज करहल के स्वर्गीय माताश्री की स्मृति एक भव्य किरणकाता हॉल का निर्माण कराया । जिसका क्षेत्रफल करीब ४००० वर्ग फुट है एवं करीब १ लाख रुपये व्यय किया गया । इसी प्रकार श्री शिखरजी मे पहाड़ के मध्य नवीन जिनालय निर्माण हेतु १ लाख रुपये का दान दिया है ।

**इस नये व्यक्तित्व से समाज को महती अपेक्षाये हैं.**



# श्री गुलाब चंद रावत

## समाज के लिये समर्पित एक व्यक्तित्व

## संक्षिप्त परिचय

*६५ वर्षीय श्री गुलाबचद रावत का जन्म तहसील बाह ग्राम शाहपुरा मे स्व श्री रिखबदास के परिवार मे हुआ। अपनी योग्यता एव लगनशीलता के कारण आपने विद्याध्ययन कर भोपाल के पुट्ठा मिल स्ट्रा प्राडक्ट म व्यवस्थापक पद पर रहकर अपने जीवन के बहुमूल्य क्षण व्यतीत किये । अपने नाम गुलाब के अनुरूप अपने निकटतम को सदैव आकृष्ट कर सुगन्धित (मुग्ध) किया अपना दोस्त बना लिया इसी कारण आपने भोपाल मे जैन समाज मे प्रतिष्ठा, प्राप्त की । आप दिगम्बर जैन धर्मशाला दिगम्बर, जैन मदिर के सरक्षक मुनिराज चतुर्मास समिति के सयोजक आदि पदो पर रहकर समाज की सेवा मे आप चुपचाप लिप्त है । समाजसेवियो को श्री गुलाबचदजी से बहुत कुछ सीखने को मिल सकता है । आप जैसे कार्यकर्ताओं पर लबेचू समाज को गर्व है । कई सामाजिक कार्यों के अतिरिक्त लबचू भाईया को प्रेरणा देकर आकर्षित कर दूर दराज के क्षेत्रो से बुलाकर भोपाल मे स्थापित करने म सहयोग के भागी बन ।*

*निर्विवाद व्यक्तित्व के कारण ही आप अ भा लबेचू महासभा की भोपाल इकाई के अध्यक्ष एव भोपाल जोन के उपाध्यक्ष पदो पर आसीन है ।*

---



## एक सामाजिक कार्यकर्त्ता

# डा. सुशील कुमार जैन

*डा सुशील कुमार जैन का जन्म उ प्र जिला मैनपुरी के कस्बा कुरावली मे वर्ष १९६६ म हुआ वे अपने नाना श्री रसिकलाल के तीन पौत्रों मे सबसे बड़ा पौत्र है । नाम के अनुरूप व्यवहार मे सुशील सूरत से हसमुख एक सादगी झलकती है । कोई एकदम देखकर कह नही सकता कि इतनी अल्प आयु का बालक इतनी प्रतिष्ठा प्राप्त कर चुका है एव लबेचू समाज जैन समाज के वरिष्ठ कार्यकर्ताओ की श्रेणी मे है । बचपन से ही स्थानीय सामाजिक कार्यो मे रूचि के कारण आज, अ भा जैन महासमिति की कार्यसमिति की सदस्यता प्राप्त कर श्रवणबेल गोला मेला १९९३ महोत्सव पर सौपा गया कार्य जिम्मदारी से पूर्ण किया और लबेचू समाज के नाम को उज्ज्वल किया ।*

*लबेचू समाज के एक मात्र पत्र "जैन प्रभात" के सहायक सपादन का कार्य विगत १० वर्षो से कर रहे है । यही नही स्थानीय सामाजिक कार्यों मे तनमन धन से सहयोग करके समाज की गतिविधियो को प्रोत्साहित करते रहते है । ऐसे ही कार्यकर्ताओं की समाज को आज अति आवश्यकता है ।*

# णमोकार महामंत्र

## एक विवेचन

**णमो अरिहंताणं णमो सिद्धाणं**

**णमो आइरियाणं णमो उव्वझयाणं**

**णमो लोए सव्व साहूणं**

**एसोपंच णमोकारो सव्व पाप्प वासणो**

**मंगलाणंच सव्वे सि पढंम होई मगलम्**

**अरिहन्तो कोनमस्कार । सिद्धो को नस्कार । आचार्यो को नमस्कार । उपाध्यायो को नमस्कार । इस लोक के सभी साधुओं को नस्कार ।**

यह मत्र सब पापो का नाश करनेवाला एव सभी मगलो म पहला मगल है अत इसके पढ़ने या बोलने म मगल (कल्याण) होना निश्चित है ।

णमोकार मत्र म ५ वाक्य, ३५ अक्षर, एव ५८ मात्राये है एव सभी अग बीजाक्षर है जा स्वमेव म शक्ति के पुंज है । इस प्रकार पूर्ण मत्र एक महान शक्ति का द्योतक है ।

इसके श्रद्धानपूर्वक जाप्य करने से मनुष्य का हृदय निर्मल हो जाता है, आत्म-ज्योति जागृत होती है । आत्मा म अनत शक्ति का आभाष होने लगता है । आत्मा म उत्तम, क्षमा, मार्दव, आर्जव, सत्य शौच सयम तप त्याग आकिंचन एव ब्रह्मचर्य आदि धर्म के दस लक्षण प्रकट होने लगते हैं । इससे भौतिक एव आत्मिक सुख की प्राप्त भी है ।

चूकि ये पाचो सर्वाधिक वन्दनीय एव पुज्य हैं अत पच परमेष्ठि कहा जाता है । अब प्रश्न यह है कि ये परमेष्ठि कौन है, क्यो है ? इसके लिये प्रत्येक को जानना आवश्यक है ।

## अरिहन्त परमेष्ठि :-

जो गृहस्थ जीवन त्याग कर, मुनिधर्म अगीकार कर, निज स्वभाव साधन द्वारा १६ भावनाओं को (यथा दर्शन विशुद्ध निर्दोष सम्यग्दर्शन (आत्म-श्रद्धा), २ **विनिय सम्पन्नता** - पुज्य व्यक्तियो तथा सम्यक् दर्शन सम्यक् ज्ञान एव सम्यक् चारित्र के प्रति विनय भाव (आदर भाव), ३ **अनतिचार शील व्रत**- व्रतो तथा उनके रक्षक शीलो का निर्दोष आचरण ४ **अभीक्षण ज्ञानोपयोग** सदा ज्ञान का अभ्यास, ५ **सवेग** - ससार से भय धर्म एव उसके लिये मन मे अनुराग ६ **शक्ति तस्त्याग**- शक्ति के अनुसार दान, ७ **शक्तितस्तप**- शक्ति के अनुसार तप, ८ **साधू समाधि** - समाधि सहित मरण एव साधुओं के उपसर्ग को दूर करना, ९ **वैयावृत्य-करण**- रोगी, बाल, वृद्ध, मुनि की सेवा करना, १० **अर्हन्त भक्ति** अर्हन्त भगवान की भक्ति करना, ११ **आचार्य भक्ति**- मुनि सघ के नायक आचार्य की भक्ति करना, १२ **बहुश्रुतच भक्ति**- उपाध्याय की भक्ति, १३ **प्रवचन भक्ति**- जिनवाणी मे श्रद्धान रखना, १४ **आवश्यकापरिहाणि**- छह आवश्यक क्रियाओं का निर्दोष आचरण (देव पूजा, गुरु उपासना, स्वाध्याय, सयम, तप, त्याग), १५ **मार्ग प्रभावना**- उपदेश, शका, समाधान, तपस्या आदि से धर्म की प्रभावना करना, १६ **प्रवचन वात्सल्य**- साधर्मीजन को सम्बोधित करना) ध्यान मे रखते हुये अष्ट कर्मो म मे चार घात,इया कर्मो का क्षय कर केवल त्रान की प्राप्ति करते है (चार घातिया कर्म- १ **ज्ञानावरण** जो आत्मा के ज्ञान गुण का पूर्ण विकास नही होने देता, २ **दर्शनावरण**- जो आत्मा के दर्शन (ज्ञान के पहले होने वाला सूक्ष्म प्रतिभाषा) गुण को आच्छादित करता है, ३ **अन्तराय कर्म** लाभ होने, बल बढ़ने, भोग-उपभोग की सामग्री प्राप्त तथा दान करने

की भावना मे जो विघ्न उपस्थिति करता है वह अन्तराय कर्म है । दूसरो के बल, भोग, उपभोग, धन लाभ आदि मे विघ्न डालने मे अन्तराय कर्म का बन्ध होता है, ४. **मोहनीय**- जो जीव मे रागद्वेष, मोह, ममता, क्रोध, अभिमान, लोभ, शोक, घृणा, एव काम वासना आदि दुर्भाव उत्पन्न करने के "कारण") ऐसे भव्य जीव अनत चतुष्टय (अनत दर्शन, अनत ज्ञान, अनत सुख, अनत वीर्य (अनत बल) के धनी होते है) इनसे जन्म, जरा (बुढ़ापा), मृत्यु तृष्णा (प्याम), क्षुधा, (भूख) आश्चर्य पीड़ा, खेद, रोग शोक, अहकार, मोह, भय, निद्रा, चिता, स्वेद (पसीना), राग-द्वेष मुक्त हो जाते है । इन सुद्ध, बुद्ध मच्चिदानद, वीतराग भगवान को "अर्हत" कहते है ।

अरिहत के ४६ गुण होते है जिममे १० जन्म से होते है चूँकि अरिहत प्रकृति का बन्ध पिछले कई जन्मो (भवो) की तपस्या एव साधना का फल होता है । १० सदुण केवल ज्ञान की प्राप्ति के बाद प्राप्त होते है । इ१४ अतिशय देवो द्वारा किये जाते है । ८ प्रातिहार्य (बाह्य विभूति) होते है एव चार अनत चतुष्टय (उपरोक्त) जो उनकी आत्मा मे सबधित है इस प्रकार सभी अरिहन्तो के उपरोक्त गुण (विशेषण) होते है ।

- **जन्म से सबंधित १० गुण (विशेषतायें)-**

१ शरीर अत्यधिक सुन्दर, २ शरीर मे सुगन्ध आना, ३ कभी पसीना नही आना, ४ पाचन शक्ति इतनी प्रबल की जीवन पर्यन्त मलमूत्र विसर्जित नही होना, ५ हितकारी एव मीठे वचन, ६ औरो की अपेक्षा अत्यधिक बल, ७ रक्त लाल न होकर दूध के समान श्वेत, ८ शरीर मे १००८ शुभ लक्षण (चिन्ह), ९ शरीर के अग उपाग सुडौल, १० हड्डी के जोड़ो की कील वज्र के समान सुदृढ़ ।

- **केवल ज्ञान की प्राप्ति के बाद होने वाले १० गुण (विशेष अतिशय)-**

१ केवली तीर्थकरो के चारो तरफ १०० योजन तक अकाल (दुभिक्ष) नही होता है ।

२ केवल ज्ञानी तीर्थ कर पृथ्वी से ऊपर अधेरे मे चलते है ।

३ जहा (समवशरण मे) बैठते है उनका मुख चारो तरफ दिखाई पड़ता है ।

४ उनके शरीर मे किसी भी सूक्ष्म जीव की हिसा नही होती है ।

५ उस पर कोई उपसर्ग (उपद्रव) नही होता है ।

६ केवल ज्ञान की प्राप्ति के बाद न तो उन्हे भूख लगती है न ही वे भोजन करतदे है । अनन्त बल के कारम उनका शरीर दृढ़ हो जाता है ।

७ केवल ज्ञान के प्राप्त होते ही वे पूण ज्ञान हो जाते है एव कोई भी विधा या ज्ञान उनसे अनजाना नही रहता है ।

८ उनके नाखून बाल फिर बढ़ते नही है ।

९ उनके नेत्र सदा अधखुले एव नासिका दृष्टि होती है । पलक नही झपकते है ।

१० उनका शरीर इतना निर्मल हो जाता है कि उसकी छाया नही पड़ती है ।

- **केवल ज्ञान की प्राप्ति के पश्चात देवगण भी उनके लिये १४ अतिशय करते है-**

१ भगवान की वाणी को देव सब जीवो की भाषा मे कर देते है जिसे सब जीव अपनी-अपनी भाषा मे समझ लेते है।

२ सभी जीव उनके सन्मुख बैर भाव भूल कर परस्पर प्रेम से बैठते है ।

३ समस्त दिशाये स्वच्छ कर देते है ।

४ आकाश स्वच्छ कर देते है ।

५ वहाँ का वातावरण ऐसा कर देते है कि सभी ऋतुओं के फल वृक्ष पर आ जाते है ।

६ वहाँ की पृथ्वी दर्पण की भाँति स्वच्छ कर देते है ।

७ भगवान के चलते समय देव उनके चरणो के नीचे स्वर्णमय कमल फूल बनाते जाते है ।

८ देवगण आकाश मे भगवान की जय जयकार करते है ।

९ सुगन्धित धीमी वायु चलती है ।

१० सुगन्दित बुन्दो की वृष्टि करते है ।

११ वहाँ की पृथ्वी कॉटे, ककड़ एव चुभन - वाले पदार्थो से रहित कर देते है ।

१२ चारो ओर हर्ष का वातावरण छा जाता है ।

१३ सूर्य के समान चमकदार धर्म चक्र भगवान के सन्मुख रहता है एव उनके चलने पर आगे-आगे चलता है।

१४ अष्टमगल द्रव- छत्र, चवर, ध्वजा, दर्पम, स्वास्तिक, आसका, झारी एव कलश भगवान के निकट रहत है ।

**आठ प्रातिहार्य तीर्थ कर केवली के निकट होते है-**

१ अशोक वृक्ष

२ दिव्य सिहासन जिस पर भगवान चार अगूल ऊपर अदर पर विराजते है ।

३ सिर पर, तीनो लोक के ज्ञान का प्रतीक तीन छत्र शोभता है ।

४ भगवान के पीछे कातिपूज्य भामण्डल होता है ।

५ मुख से दिव्य वाणी प्रकट होती है ।

६ आकाश के देवो द्वारा पुष्प वृष्टि होती है ।

७ यक्षगण भगवान पर ६४ चवर ढोरते है ।

८ देवगण सुरीला दुन्दुभि वाजा बजाते है ।

- **अनन्त चतुष्टय -**

१ अनन्त ज्ञान, २ अनन्त दर्शन, ३ अनन्त सुख एव ४ अनन्त बल

इस प्रकार अरिहन्त तीर्थ कर केवली के ४६ गुण (विशेषण, अतिशय) होते है ।

तीर्थ करो के दाहिने पैर के अगूटे पर जो चिन्ह रहता है वही चिन्ह उस तीर्थ कर की ध्वजा आदि म इन्द्र अंकित कर देते है और उनकी प्रतिमा जी मे भी वही चिन्ह होते है ।

अरिहन्त तीर्थकर धर्म का प्रवर्तन करते है, धर्म चक्र उनस गतिशील होता है । लोगो को आत्म कल्याण का ध्यान लगाते है, उनकी शकाओं का समाधान गणधरो के माध्यम से करते है, देवो द्वारा उनके लिये समोशरण की प्रार्थना होती है । अत उनसे प्रवर्तित होते है इसलिये उन्हे तीर्थ कर कहते है ।

अत णमोकार मत्र मे सबसे पहले उन्हे नमस्कार किया गया है । तीर्थ कर की सख्या हर काल मे २४ है सीमित होती है जिस प्रकार धर्म चक्र मे चौबीस तिलियाँ होती है । एक बार धर्मचक्र के घूमने से चौबीस तिलियाँ घूमती है उसी प्रकार एक काल की समाप्ति के बाद नई चौबीसी आती है ।

(इन निर्देशिका मे भूतकालिक चौबीसी (पिछली चौबीसी), वर्तमान चौबीसी एव भविष्यत चौबीसी ( आगे होने वाली) अलग दी हुयी है ।

ये ही अरिहन्त चार निम्नलिखित अघातिया कर्मो का क्षय कर, मोक्ष की प्राप्ति कर सिद्ध गति को प्राप्त करते है और सिद्ध शिला पर जा विराजते है, सिद्ध परमेष्टि बन जाते है।

- **चार अघातियां कर्म-**

१ **आयु कर्म-** जो मनुष्य, पशु, देव या नारकी के शरीर मे से किसी एक शरीर मे आत्मा को अपनी अवधि तक रोक रखता है । घोर पाप करने से नरक आयु बधती है । थोड़े पाप से पशुगति प्राप्त होती है । थोड़ा धर्माचरण करने से मनुष्य आयु एव अधिक शान्त भावो से एव धर्माचरण से देव आयु प्राप्त होती है । अरिहन्त मध्यम मार्ग (अर्थात् न तो पाप एव न धर्म) द्वारा आयुष्कर्म को भेद कर मुक्ति की ओर अग्रसर करते है ।

